भूमिकालेखकः—
परमहंसपरिव्राजकाचार्य-
श्रीविद्यारण्यस्वामी
उपनाम-श्रीमूर्खारण्यमहाराजः

प्रथमावृत्तिः
१०००

|| યતિદણ્ડૈશ્વર્યવિધાનપદ્ધતિઃ ||

(શિવાવતાર-ભગવત્પાદ-
શઙ્કરાચાર્યેણ પ્રણીતઃ)

मूल्यम्—
50
पञ्चाशद्रूप्यकाणि

સમષ્ટિનિર્મિતતેજાઃ પરજ્ઞાનપ્રકાશનઃ |
જયતાજ્ઞાનકીનાશો વેદવેદ્યો મહામતિઃ ||
ankurnagpal108@gmail.com

पुस्तकप्राप्तिस्थानम्—

प्रकाशक :
**गोवर्धनमठः**
जगन्नाथपुरी
(उड़ीसा)

मुद्रक :—
श्री शङ्कर आर्ट प्रिण्टर्स
त्रिपोलिया बाजार,
जयपुर–२

• भगवान् श्रीचन्द्रमौलीश्वरो विजयते •

श्रीमन्निखिल-महीमण्डलाचार्यचक्रचूडामणीनां सर्वतन्त्रस्वतन्त्राणां
यतिपतिभास्कर - प्रभृतिविविधविरूदावली - विभूषितानां
राजराजेन्द्र - समभ्यर्चित - चरणारविन्दानामद्वैत-
मतप्रवर्तक-जगद्गुरु-भगवत्पादश्रीशङ्कराचार्य
संस्थापित-श्रीगोवर्द्धनपीठाधीश्वराणाम्
अनन्तश्रीविभूषित-श्रीनिरञ्जनदेव-
तीर्थस्वामिचरणानाम्

# शुभाशीर्वादः

मायिकेऽस्मिन्निखिलेऽपि प्रपञ्चे देहाद्युपकरणसंघाताभिमानिनोऽन्तःकरणावच्छिन्नस्य जीवाभिधानस्य चैतन्यस्य ब्रह्मानन्दात्मस्वरूपलाभ एव परमं प्रयोजनमिति-तदवाप्तये भगवत्पादैराद्यशङ्कराचार्यवर्यैरस्ति काचन साधनासरणिरूपदिष्टा । तत्र ते भूयांसि ग्रन्थरत्नानि प्रणिन्यिरे । तेष्विदं 'यतिदण्डैश्वर्यविधानम्' वैशद्येन हृदयग्राहितया च साधनाया उच्चतम-भूमिकां निर्वोढुं सक्षमं सत् सर्वमूर्धानमधिरोहति । अत्र दण्ड-पिण्ड-ब्रह्माण्ड श्रीयन्त्राणामेकत्वं प्रतिपादितम् । 'परोक्षप्रिया हि देवाः' इति नैगमिकं 'सङ्केतविद्या गुरुवक्त्रगम्या'—इति चागमिकं सिद्धान्तं भगवत्पादाः पदे पदे प्रत्यपीपदन् ।

विभूति-तत्त्व-साधना-सिद्धिरूप-पादचतुष्टयात्मकस्यास्य रहस्यं सद्-गुरुचरणाश्रयपुरस्सरमध्ययनेनैव बोधविषयीभविष्यति । योगविद्यायाः श्रीविद्यासपर्यायाश्च प्रासंगिकतत्त्वानां यादृक्षं वैशद्यमत्र प्रत्यपीपदन् भगवत्पादास्तादृक्षं नान्यत्र कुत्रापि सारल्येनावगन्तुं शक्यमित्यस्य ग्रन्थस्य महिमातिशयः । ग्रन्थरत्नमिदं यावज्जीवं नैकविधतन्त्रान्वेषणप्रवणेन मूर्खारण्योपाह्व-श्रीविद्यारण्यस्वामिना महता श्रमेण नेपालदेशादानीतमिति-तदर्थं श्रीस्वामिमहोदयः सर्वथा साधुवादार्हः । तथाचायं ग्रन्थो न केवलं यतीनामेवोपयोगी, अपि तु तन्त्रागमश्रीविद्या-मर्मबुभुत्सूनामपि कृतेऽवश्य-मुपयोगमावहेदित्यतो हेतोः प्रकाशितोऽयं ग्रन्थः साधकानां हिताय लोक-कल्याणाय च भवेदित्यकारणकरुणावरुणालयं भगवन्तं श्रीचन्द्रमौलीश्वर-मभ्यर्थयते—

आद्यशङ्कराचार्यजयन्ती
वैशाखशु. ५ बुधवासरः
वैक्रमाब्दः २०४३
पुरी

श्रीनिरञ्जनदेवतीर्थस्वामी

# भावप्रसूनाञ्जलि

जिनके अथक परिश्रम से आद्यशङ्कराचार्य की दुर्लभकृति 'यतिदण्डैश्वर्यविधान' नेपाल से भारतीयों को सुलभ हुयी, ऐसे प्रातःस्मरणीय गुरुदेव को शत-शत प्रणाम ।

**देव ....**

गुरु ने तो विद्यारण्य नाम दिया—पर, आपने किसी को यह कहां पता चलने दिया । "श्रीविद्या" के साक्षात् स्वरूप होकर भी अपने को 'मूर्खारण्य' ही कहला कर प्रसन्न होते रहे ।

परिचय तो शरीर का होता है—व्यक्ति का होता है । आप तो सकल दिव्यताओं की अभिव्यक्ति थे । भला, प्रकाशपुंज का भी कोई परिचय होता है । देह और नाम से परे देदीप्यमान ज्योति—जिसे न अपने नाम की इच्छा, न देह की इच्छा । सदैव प्रकाश का अक्षयकोष लुटाने की निरन्तर ललक ।

काशी के किसी कुलीन-सम्पन्न-ब्राह्मण घर में जन्म । युवा होते होते गृहत्याग, अयाचक, अपरिग्रही, परिव्राजक । कठोर साधना और योगाग्नि से प्रदीप्त ।

मानवशरीर के लघुपिण्ड में विराट् की खोज को उत्सुकपिण्ड में साकार ब्रह्माण्ड दर्शन, मानव शरीर में नाड़ीरहस्य के एकमात्र अन्वेषक—नाड़ीजगत् के अज्ञात केन्द्रों, कोषों, और चक्रों के उद्घाटक ।

मानव शरीर की 72000 नाड़ियों के नामों का अन्वेषण । उनका उद्भव, विकास, प्रभाव और शक्ति का ज्ञान । दिव्यनाड़ियों के जागरण की विधि । यन्त्र, तन्त्र, मन्त्र तथा योग और औषधि द्वारा मानवीयनाड़ी जागरण का रहस्य ज्ञान ।

पिण्डस्थ शक्तियों द्वारा विराट् के रहस्यों के समन्वय और नियन्त्रण, पिण्ड के हाथों में विराट् को सौंप देने की दृढ़ आकांक्षा ।

**हे महान्....**

यही सब आपका दैनिक लीलाविलास था । आप वह रत्नाकर थे जिनके समीप जो जितना आया उतना ही निहाल हुआ । किसने कितना पाया—कौन कह सकता है ?

भारत को 'श्रीविद्या' का आकार देने वाले–उसे आध्यात्मिक गरिमा से मण्डित करने वाले–देश के ज्ञात एवं अज्ञात शक्तिपीठों के अथक अन्वेषक। नेपाल को बृहत्तर भारत का अंग मानकर–वहां रहकर यन्त्र, तन्त्र और मन्त्रों के खण्डितरहस्यों का सुसंयोजन और व्याख्या करने वाले एक आप ही तो थे।

'श्रीयन्त्र' में विश्व की स्थिति और उसमें हृदयस्थल के रूप में भारत का निर्धारण करने वाले भी आप ही थे। आजीवन यन्त्र मन्त्र और तन्त्र की खोज, उनके खण्डित रहस्यों का समीकरण, साधकों क सही निर्धारण और मार्गदर्शन, जिज्ञासुओं में अपने अनुभव और आभास उडेलने की सहज आतुरता–यह सब आपका स्वभाव बन चुका था।

आद्यजगद्गुरु आचार्य श्रीशंकरभगवत्पाद की जन्मभूमि कालटी से लेकर उनके सम्पूर्ण यात्राक्रम और क्षेत्रों का अनुसन्धान, उनके द्वारा संस्थापित चारों पीठों से सम्बद्ध आठ-आठ उपपीठों की खोज–यह आपका ही पौरुष था।

नेपाल में आद्यशंकर के एक वर्ष के आवासकाल की दैनिकचर्या का अनुसन्धान कर अनेक ऐतिहासिक तथ्यों पर प्रकाश, आद्यशंकर द्वारा भगवान् पशुपतिनाथ मन्दिर का पुनरूद्धार एवं उनके द्वारा निर्धारित पूजा-पद्धति का अद्यावधि अनुसरण होना, आद्यशंकर की दिग्विजयों का तथ्यपरक वर्णन–यह सब आपकी ही सामर्थ्य थी।

आद्यशंकर का यह अनुपम, अज्ञात और दिव्य ग्रन्थरत्न आपके अन्वेषण का ही पुण्य प्रतिफल है। कितने कष्टों और पीड़ाओं को झेलकर इसकी प्रतिलिपि आप कर सके। इस अलौकिकरत्न की खोज में जाने कितनी संदिग्ध दृष्टियों एवं कुचक्रों का साहसपूर्वक सामना आप ही कर सके।

**देव....**

यह कितने सौभाग्य का क्षण है कि आपकी इच्छा के अनुरूप ही आद्यशंकर की यह दिव्यकृति "यतिदण्डैश्वर्यविधान" प्रकाशन पा रही है। आप तो अनाम ही रहे। आपके प्रकाश से अनेकों प्रकाशवान् हुए। 'श्रीविद्या' पर अनेक ग्रन्थ आपकी ही देन है। उनमें किसी में भी अपना

नाम नहीं जुड़ने दिया । स्वभावत: छिपे ग्रौर ग्रलिप्त रहे । पर, आज इस पावनकृति में ग्रापका चित्र जोड़ रहे हैं—कृतज्ञतापूर्वक ग्रापका नामस्मरण भी कर रहे हैं ।

ग्राप द्वारा प्रणीतग्रन्थों की पाण्डुलिपियां न जाने कहां कहां बिखरी हैं ? कौन किससे पूछे ? सभी तो आपके हैं ग्रौर सभी के आप भी । ग्राशा ही नहीं विश्वास है, कभी न कभी उन कृतियों की ग्रालोक-किरणें समाज को मिलेंगी ही, समय उन सबको प्रकाश में लाएगा ।

आपके परिचय में कुछ कहना अपना ग्रपरिचय ही प्रकट करना है । भला—ग्रापको कौन जान सका ग्रौर कौन जान सकेगा ? जो जानबूझ कर अनजान हो, उसका मौन ही मुखर बनता है । तब, ग्रधिक क्या कहा जाये । ग्रापको पुन: पुन: ग्रनन्त प्रणाम........

—शान्तिस्वरूप ग्रग्निहोत्री

# भूमिका

**ले०—परमहंसपरिव्राजकाचार्य-श्री १०८ श्रीविद्यारण्यस्वामीजी महाराज**

**( उपनाम–श्रीमूर्खारण्यजी महाराज )**

प्रस्तुतग्रन्थ "यतिदण्डैश्वर्य-विधानम्" भगवान् आद्यशङ्करविरचित एक त्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। आचार्यश्री की उपलब्धकृतियों में यह अबतक ज्ञात था। यह किसी अन्य ग्रन्थ का भाष्य न होकर सर्वथा मौलिक एवं तन्त्र रचना है। जो पिण्ड, ब्रह्माण्ड और दण्ड के रचना-रहस्यों का द्घाटन कर योग और तन्त्र के समन्वित स्वरूप द्वारा अभिनव साधना का थ प्रशस्त करता है। इस ग्रन्थ का श्रीगणेश २६१२ गतिकलि तदनुसार क्रमपूर्व ४३१ में ज्योतिर्मठ में हुआ किन्तु समापन २६१३ गतिकलि में द्रगाढेश्वर ( नेपाल ) में सम्पन्न हुआ।

भारतीय पुरातन-वाङ्मय में योग और तन्त्र का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान । यद्यपि लक्ष्य और उपलब्धि की दृष्टि से दोनों समान हैं, तथापि योग की पेक्षा तन्त्र का लोकपरक पक्ष उसकी अपनी विशेषता है। हमारा तान्त्रिक-ाङ्मय आज खण्डित और विशृंखलरूप में ही उपलब्ध है। अनेक साधक और नीषी आज भी इन लुप्त कड़ियों के अन्वेषण में सतत लगे हुए हैं।

भगवान् आद्यशंकर के आविर्भाव ने भारतदेश को आध्यात्मिक खण्डता प्रदान की। उनका अल्पकालिक जीवन मानवजीवन की बहुमुखी दशाओं के द्वार खोल गया। योग और तन्त्र की दिशा में आद्य शंकर ने जो पलब्धियाँ मानव जाति को प्रदान की हैं वे अत्यन्त दिव्य और पावन हैं।

प्रस्तुत ग्रन्थ "**यतिदण्डैश्वर्यविधान**" की उपलब्धि हिमालय के प्रदेश शेष में हुई। भगवान् आद्यशंकर ने इस ग्रन्थ की रचना भारत में आरम्भ ी थी। उन्हीं दिनों नेपाल यात्रा का प्रसंग उपस्थित होने पर वे नेपाल स्थान कर गये। इस ग्रन्थ की सम्पूर्ति नेपाल-निवास काल में हुई। कालान्तर राजसत्ता की अस्थिरता और देश की पराधीनता आदि अनेक ऐसे कारणों अन्वेषण के अभाव में यह ग्रन्थ अब तक अप्रकट एवं अज्ञात ही रहा।

अपने मूलरूप में यह ग्रन्थ ब्राह्मीलिपि में था। कालान्तर में यह विध लिपियों में रूपान्तरित होता रहा। ब्राह्मीलिपि से यह 'लिच्छवि' लिपि

में आया। तत्पश्चात् अन्य लिपि में रूपान्तरित हुआ। उसी लिपि से वर्तमान रूप में यह ग्रन्थ प्रथमबार देवनागरी लिपि में लिपिबद्ध हुआ।

## आद्यशंकर और नेपाल

आद्यशंकर ने गतकलि संवत् २६१३ में नेपाल की यात्रा की। वे लगभग १ वर्ष नेपाल में निवास कर गतकलि संवत् २६१८ में भारत लौटे। आचार्यश्री के नेपाल आगमन से पूर्व नेपाल के राजा वृषभदेव नवप्रचलित बौद्ध और जैनधर्म से अत्यधिक प्रभावित हो गये थे। फलस्वरूप नेपाल में वैदिक धर्म का ह्रास चिन्तनीय स्थिति में पहुँच चुका था। आचार्यश्री के नेपाल आगमन के पश्चात् ही राजा वृषभदेव पुनः शैव धर्म में प्रतिष्ठित हुए। भगवान् पशुपति-नाथ के मन्दिर एवं अन्य कई दिव्य क्षेत्रों का पुनरुद्धार हुआ। शास्त्रार्थों में अनेक बौद्ध एवं जैन धर्म के आचार्यों का पराभव हुआ। इस आवासकाल में आचार्यश्री द्वारा अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का प्रणयन भी हुआ जिनमें से आज अधिकांश कालकवलित हो चुके हैं। भगवान् पशुपतिनाथ का पूजा-विधान आज भी आचार्यश्री द्वारा निर्धारित रीति से सम्पन्न हो रहा है।

यह भी उल्लेख मिलता है कि राजा वृषभदेव के कोई सन्तान नहीं थी। आचार्यश्री के आशीर्वाद के फलस्वरूप युधिष्ठिर संवत् २६१४ में उन्हें पुत्र-रत्न की उपलब्धि हुई। राजा ने अपने इस पुत्र का नाम अपने गुरु के आशीर्वाद से प्राप्त प्रसाद के कारण 'शंकरदेव' रखा।

नेपालस्थित स्वयम्भू लिङ्ग ही चैत्य है। सत्ययुग में देवतागण इसका पूजन करते थे। बाणासुर के पुत्र महेन्द्र द्वारा कच्छपासुर के वध के पश्चात् इसकी गोपुच्छ से पूजा होने लगी। सूर्यवंशी राजा वृषभदेव ने जब शैवधर्म का परित्याग कर बौद्धधर्म अपना लिया तो उन्होंने शान्तिशील भिक्षु के निर्देशानुसार इस स्वयम्भूलिंग को गतकलि संवत् २६०० में चैत्य के रूप में परिवर्तित कर दिया। इसके उपरान्त राजा के परामर्श से शान्तिकरवज्राचार्य ने उपर्युक्त पर्वतीय क्षेत्र को समतल कराकर आवासीय भूमि का रूप दिया। जहां आज भी बौद्ध लोगों का प्रमुख आवास है। सूर्यवंशी राजा प्रतापमल के समय में इस क्षेत्र में वसुपुर, वरुणपुर, अग्निपुर, वायुपुर समरपुर नामक पंचपुरी स्थापित की गई।

भगवान् आद्यशंकर के नेपाल आगमन पर उनके प्रभाव से राजा वृषभदेव जब पुनः शैवधर्म में दीक्षित हुए तब आद्यशंकर की प्रेरणा से राजा वृषभदेव के द्वारा उपर्युक्त चैत्य में ही स्वयम्भूलिंग की पुनः प्रतिष्ठा की गई, जो अब तक विद्यमान है।

## आद्यशंकर का कालनिर्णय

नेपाल में "यतिदण्डैश्वर्यविधान" की उपलब्धि के साथ-साथ इस रहस्य का भी उद्‌घाटन हुआ कि आद्यशंकर के जन्मकाल के निर्धारण में अब तक भ्रामक आधारों पर निश्चय किया जाता रहा है। नेपाल की शाही वंशावली के आधार पर आद्यशंकर का जन्म आज के प्रचलित विक्रम संवत् के भी पूर्व हुआ था ? उपलब्ध आधारों के अनुसार तात्कालिक गतकलि संवत् २५७८ में नेपाल में राजा वृषभदेव का राज्याभिषेक हुआ। उसके १५ वर्ष पश्चात् आद्यशंकर का जन्म हुआ। द्वापरयुग में ३८ युधिष्ठिर संवत् व्यतीत हो चुकने के उपरान्त कलियुग का प्रारंभ हुआ। गत कलि संवत् २५९३ में युधिष्ठिर संवत् के ३८ संवत्सर व्यतीत हो चुके थे। इस प्रकार युधिष्ठिर संवत् २६३१ में आद्यशंकर का जन्म हुआ। इसी जन्मकाल का उल्लेख आद्यशंकर द्वारा स्थापित मठों में भी उपलब्ध होता है। इस प्रकार विक्रम संवत् पूर्व ४५१ ( वैशाख शुक्ला ५ ) में आद्यशंकर का जन्म निर्धारित हुआ जो कि ईस्वी सन् के अनुसार ईसा पूर्व ५०८ वर्ष है।

## यतिदण्डैश्वर्यविधान का वैशिष्ट्य

यतिदण्ड पर भारतीय वाङ्मय में अभीतक कोई आधिकारिक ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है। यह परम सौभाग्य ही कहा जायेगा कि देश में यतिधर्म को सुसंगठित स्वरूप प्रदान करने वाले भगवान् आद्यशंकर द्वारा स्वलिखित विधान ही उपलब्ध हो गया।

"**यथा पिण्डे तथा ब्रह्माण्डे**" यह उद्‌घोष सामान्यतया प्राचीन समय से दुहराया जाता रहा है किन्तु पिण्ड में अवस्थित शक्तियाँ किस प्रकार से विराट् ब्रह्माण्ड का अभिन्न अंग बनती हैं और यतिदण्ड ब्रह्माण्ड का स्वरूप किस प्रकार से है, इस रहस्य का उद्‌घाटन इसी ग्रन्थ में उपलब्ध होता है।

## योग और तन्त्र का समन्वय

योग में वर्णित विभूतियों का रहस्य इस ग्रन्थ में सजीव नाड़ियों के रूपमें चित्रित किया गया गया है। साधक शरीरस्थ नाड़ी को प्रबुद्ध कर किसी भी विभूति को हस्तामलकवत् प्राप्त कर सकता है। योग में वर्णित सम्पूर्ण विभूतियाँ एक एक सजीव नाड़ी हैं जो कि हमारे अपने ही शरीर में स्थित हैं। इस नाड़ीसमुदाय को आधार बना कर की गई साधना ही "**तन्त्रपथ**" की साधना है। जिस लक्ष्य की उपलब्धि के लिए योगमार्ग कठोर साधना का

निर्देश करता है उसी लक्ष्य की उपलब्धि तन्त्रविधि द्वारा सहज और सरल रूप से प्राप्त की जा सकती है। तन्त्रविधि द्वारा उपलब्ध की गई विभूतियाँ योग की अपेक्षा कहीं अधिक सुगम एवं चिरस्थायी हैं।

## प्रतिपाद्य विषय की भावभूमि

आचार्यश्री की कृतियों के पीछे उनकी दो यात्राओं :— कैलाशयात्रा एवं नेपालयात्रा—तथा नेपाल में मां द्वारा तक्र पिलाने वाली घटना का विशेष महत्त्व है।

कैलाश-यात्रा करते हुए आचार्यश्री को भगवान् परशुरामजी के दर्शनों का लाभ हुआ था और उनके अनुग्रह से उन्हें अचिन्त्य रहस्यों की अनुभूति हुई थी। उनके उपदेशानुसार ही आचार्यश्री ने ग्रन्थों का प्रणयन करना प्रारम्भ किया था।

इस यात्राकाल में नेपाल के भातगांव में भगवान् दत्तात्रेय के श्रीविग्रह के दर्शन एवं अर्चा के बाद आचार्यश्री एक शिलाखण्ड पर बैठे थे, वहाँ बैठे-बैठे ही उनकी सहजरूप, से समाधि लग गयी। समाधिस्थ दशा में उन्हें अपूर्व ज्ञान-विज्ञान को उपलब्धि हुई। "यतिदण्डैश्वर्यविधान" जिसका प्रारम्भ उन्होंने विक्रम पूर्व ४३१ में ज्योतिर्मठ में किया था, उसका समापन रुद्रगाढेश्वर (नेपाल) में गत कलि संवत् २६१३ में सम्पन्न हुआ। इस समय आचार्य श्री की अवस्था २० वर्ष की थी जिसे उनके जीवन की उच्चतम प्रौढ़ता का काल कहा जा सकता है।

तक्र पिलाने वाली घटना इस प्रकार है। एक दिन आचार्यश्री को बहुत प्यास लगी। इधर-उधर देखने पर पानी का कोई साधन कहीं भी दिखाई नहीं दिया। प्यास से अधिक व्याकुल होने पर स्वयं माँ ने उन्हें तक्रपान कराया, तक्र पीते ही आचार्यश्री को अद्भुत बोध हुआ और उन्होंने मां की स्तुति इस प्रकार की :—

**त्वामेवैकां निगदति वेदः शिवेन साकं नहि ते भेदः।**
**शिवशक्ति-क्रमविद्या-शिक्षा दातव्येति त्वयि मम भिक्षा ॥**
**आदिवर्णजनुषोऽतितिक्षोरवतुसतुर्याश्रममयभिक्षोः ।**
**त्वत्पदयुगले मनोनिवासं, भिक्षामर्पय जननि ! सहासम् ॥**

**( तारा-पञ्जरिकास्तोत्र )**

इसप्रकार भगवान् परशुराम, भगवान् दत्तात्रेय एवं जगज्जननी जगदम्बा के विशेष अनुग्रह के कारण आचार्यश्री ने जिन ग्रन्थों का प्रणयन किया, प्रस्तुतग्रन्थ भी उन्हीं में से एक है।

## विषयवस्तुपरिचय

"यतिदण्डैश्वर्यविधान" की विषय वस्तु को चार पादों में विभाजित किया गया है। विभूतिपाद, तत्त्वपाद, साधनापाद और सिद्धिपाद।

**'विभूतिपाद'** में दण्डमहिमा एवं दण्ड की आवश्यकता का वर्णन करते हुए दण्ड को प्रणवमात्रा, शिववक्त्राम्नाय, तत्त्वचक्र दिशोपदिशापूर्वक श्रीचक्र के रूप में प्रस्तुत कर, प्राणप्रतिष्ठा एवं न्यास आदि से दण्ड के अलौकिकत्व को प्रदर्शित करते हुए, दण्डवन्दन एवं वन्दन के समय पूजा, तर्पण, अर्घ्यप्रदान आदि वन्दनवेला में करणीय कार्यों का विशद वर्णन किया गया है।

द्वितीयपाद–**'तत्त्वपाद'** में प्रणव के महत्त्व को प्रतिपादित किया गया है। प्रणव की मात्राओं का स्वरूप तथा प्रणव के वर्ण, देवता एवं शक्तियों का वर्णन, उनके मन्त्र व ध्यान तथा मात्राओं में आम्नायव्यवस्था ( आम्नाय मानव शरीर के छह चक्र हैं वे ही भगवान् शिव के छह मुख हैं ) सृष्ट्यादि व्यवस्था कादि, हादि एवं सादि क्रमकूट व्यवस्थाओं का वर्णन यतियों के लिए "साधनापथ" की स्पष्ट दिशा उद्भासित करने की दृष्टि से तत्त्वपाद में अनुस्यूत हैं।

तृतीयपाद–**"साधनापाद"** है। यह पाद इस ग्रन्थ का प्रमुख अंग है। साधना के लिए उसके शरीर एवं उसके अवयवों का ज्ञान परमावश्यक है। अतः इस पाद में शारीरिक रचना का वर्णन करते हुए शरीरस्थ वायुओं का तथा उनके स्थान, वर्ण एवं कार्यों का शरीरस्थ नाड़ियों का तथा उन्हें प्रबुद्ध कर उनसे सुगमतापूर्व कार्य सम्पादन करने की प्रक्रियाओं का, शरीरस्थ चक्रों का तथा उनके माध्यम से किये जाते वाले जप व ध्यान आदि के महत्त्व का, तथा नाद, बिन्दु, योग एवं महारजोवीर्ययोग आदि यौगिक प्रक्रियाओं का विवेचन इस पाद में किया गया है।

चतुर्थपाद–**"सिद्धिपाद"** इस ग्रन्थ का अन्तिम पाद है। इसमें चक्रराज एवं श्रीयन्त्र का विशद वर्णन हुआ है। नवार्णमन्त्र की महिमा का वर्णन करते हुए उसे देवी का स्वरूप ही बतलाया गया है। इसी प्रकार पश्चिम आम्नाय को श्रेष्ठ मानते हुए उसे देवी के सादिकूट का सूचक कहा गया है। षट्चक्रों में विभिन्न मुखों से ध्यान करने का विधान बताते हुए ब्रह्म, इडा, पिंगला और सुषुम्णा आदि नाड़ियों एवं उनके द्वारस्थानों का निरूपण करते हुए अन्त में योगनिरूपण किया गया है जो सिद्धि प्राप्ति का ही स्वरूप है।

यतिदण्डैश्वर्यविधान की पांडुलिपि में कुछ ऐसे पृष्ठ हैं जिनमें दीक्षाक्रम मात्रा का वर्णन एवं 'शरीरस्थचक्राणां नामानि, शिवशक्तिनामानि' आदि विषय हैं। तद्विषयक ग्रन्थों का बाद में शोध करने पर इन विषयों का समावेश **"वड़वानलतन्त्र"** एवं **"प्रपञ्चसार"** आदि अन्य ग्रन्थों में भी पाया गया है।

जिस प्रकार गीता में समस्त वेद, पुराण एवं उपनिषदों का सार निहित है उसी प्रकार "यतिदण्डैश्वर्यविधान" में भी आचार्यश्री द्वारा समस्त निगम एवं आगम के ग्रन्थों में वर्णित शरीररचना, विभिन्न साधना-पद्धतियों एवं तत्सम्बन्धी जप ध्यान आदि प्रक्रियाओं व मुद्राओं का सम्यक् वर्णन सरल एवं सुबोधभाषा में प्रस्तुत किया गया है। अतः यह ग्रन्थ न केवल तद्विषयक अन्यग्रन्थों का सार ही है अपितु उन विषयों के सम्यक् बोध हेतु पथ–प्रदर्शक भी है। वस्तुतः यह ग्रन्थ भारतीय सांस्कृतिक परम्परा एवं गौरव को अक्षुण्ण बनाये रखनेवाले कतिपय ग्रन्थों में से एक है।

## मूलप्रतिपाद्यविषय

इस ग्रन्थ का मूलप्रतिपाद्य विषय है–"**दण्ड, पिण्ड, ब्रह्माण्ड और श्रीयन्त्र का एकत्व**"। इस दृष्टि से इसमें **"परोक्षप्रिया हि देवाः"** इस नैगमिक और **"संकेतविद्या गुरुवक्त्रगम्या"** इस आगमिक सिद्धान्त को पदे-पदे उजागर होते देखा जा सकता है। दण्ड जैसे प्रतीक में भारतीय मनीषीद्वारा उपलब्ध अध्यात्म, अधिदेव और अधिभूत सम्बन्धी रहस्य ओत-प्रोत हैं। ये साधना की उच्चतम भूमिका में प्रविष्ट कराने की दृष्टि से किस प्रकार उपयोगी हैं, यह सब इस एक ग्रन्थ में इतना स्पष्ट, विशद एवं हृदयग्राहीढंग से प्रतिपादित है कि यह ग्रन्थ इस विषय के ग्रन्थों में शीर्षस्थान पर प्रतिष्ठाप्य है।

विविधखण्डों में विभक्त इस ग्रन्थ में अनेक आध्यात्मिक एवं साधनापरक रहस्यों का उद्घाटन आचार्यश्री ने लोककल्याणार्थ प्रस्तुत किया है। दण्डमूल, दण्डाग्र और मुद्रा में सृष्टि, स्थिति तथा लय का बोधन और प्रत्येक में बारह-बारह तत्त्वों का प्रतिपादन कर आचमन का विधान करते हुए आत्मतत्त्व में परिगणित सांख्यसम्मत चौबीस तत्त्वों और विद्यातत्त्व में परिगणित पुरुष, नियति, काल, याग, अविद्या, कला एवं माया नामक सात तत्त्वों तथा शिवतत्व में परिगणित शिव, शक्ति, सदाशिव, ईश्वर और विद्या नामक पांच तत्त्वों का एकत्र समाहार कर तत्त्वशुद्धि के मन्तव्य को स्पष्ट किया गया है। इसी प्रकार अनाख्या एवं भासा-संस्थितियों का विवेचन तथा आम्नायविषयकमान्यता का प्रतिपादन इस ग्रन्थ के अनूठे उपहार हैं।

चक्रों का वर्णन करते समय आचार्यश्री ने कई विलक्षण रहस्यों को एक साथ निबद्ध कर प्रस्तुत किया है। ऊर्ध्वमुख एवं अधोमुख चक्रों का वर्णन, अभ्युदय के लिए अधोमुख चक्रों की साधना का महत्त्व, निःश्रेयस के लिए समग्र चक्रों की साधना की महत्ता, प्रत्येक चक्र का स्वरूप तथा स्थानविवेचन मातृकाओं की चक्रगत स्थिति का वर्णन, दल एवं बीजों तथा देवताओं का वर्णन तथा प्रत्येक मातृका से सम्बद्ध विशिष्ट वायु का नामोल्लेख आदि सरल एवं सुबोध भाषा में, इस ग्रन्थ में एक साथ सँजोया मिलेगा। इसके अतिरिक्त अधोमुख चक्रों में से किसका ध्यान ऊर्ध्वमुख रूप में किया जाना चाहिए और क्यों ? इसका निर्देश भी इस ग्रन्थ में स्पष्टतया उपलब्ध है। किन-किन चक्रों में जप व ध्यान करने से, जिज्ञासा, आकर्षण शक्ति, बुद्धिविकास, ज्ञानविज्ञान, सिद्धि तथा अपने इष्टदेवता के स्वरूप, ऐश्वर्य, वैभव एवं सामर्थ्य आदि का यथार्थरूप में अनुभव कर साधक किस प्रकार दिव्यता को प्राप्त करता है, यह सब चक्रों के वर्णन में स्पष्ट कर दिया गया है।

मानवशरीररचना में अष्टोत्तरशतचक्रों का उल्लेख भी किया गया है। यथा—

> अष्टोत्तरशते चक्रे, मन्त्रपिण्डाक्षरात्मके।
> द्विशतात्मोंपुनः प्रोक्त उदयः सर्वसिद्धिदः ॥

इन चक्रों को प्रवुद्ध करने के लिए गणपति—अष्टोत्तरशतनाम, सप्तशती में वज्रकवच, शिव के अष्टोत्तरशतनाम एवं दशमहाविद्या, सिद्धमहाविद्या आदि सब के अष्टोत्तरशतनाम मिलते हैं। इन नामों में रहस्यगर्भित नाम हैं। ये सब नाम इन अष्टोत्तरशतचक्रों को प्रबुद्ध करने के लिए महर्षियों ने विशेष अनुकम्पा कर लिखे हैं। देशकाल के कारण समय पाकर इन चक्रों के नाम इनसे सम्बन्धित नहीं रह गये हैं, न इस विषय में कहीं लिखा हुआ ही उपलब्ध होता है। कौनसा नाम कौन से चक्र को प्रबुद्ध करेगा ? इसका ठीक पता नहीं मिलता। यदि इसका यथार्थ बोध हो जाये तो शीघ्र ही चक्रों की क्रिया सम्पादित होने लग जाती है।

त्रिशती और सहस्रनाम प्रायः सभी देवताओं के मिलते हैं। इन सहस्र नामों में विविध प्रकार के प्रयोगों का महत्त्व है। प्रयोग करने पर होता भी है परन्तु यथार्थ प्रक्रिया ज्ञात न होने के कारण प्रयोग नहीं कर पाते। सहस्र नामों की गणना मुखरूप से बतलाई है। यह भी एक रहस्य गर्भित बात है। मुख अग्नि का स्वरूप है। उसमें पड़ा हुआ बीज सम्पूर्ण शरीर को सञ्चालित करता है। सम्पूर्ण शरीर का निर्माण करता है। सहस्रनाम के पाठ के समय

मानव को अग्नि की दस कलाओं का ध्यान करना चाहिए। इन्हीं दस कलाओं से एक-एक कला में सौ-सौ नाम है। वही सहस्रनाम होता है।

अग्नि की कला 'मणिपूर' चक्र में है। मणिपूरचक्र में दश पंखुड़ियाँ हैं। यदि इन्हें ही अग्नि की दश कलाएँ मान ली जायें तो वे ही प्रज्वलित होकर वाष्प बनती हैं। मणिपूरचक्र में ही महारज का निवास स्थान है। यह सङ्केतविद्या है। महारज लाल रंग का होता है। वह अग्नि में जलकर शुद्ध स्फटिक के सदृश हो जाता है। यह जीवन की सर्वोत्तम शुद्ध, बुद्ध, नित्य, मुक्त मानवी शक्ति को बना देता है। यहां से एक नाड़ी मस्तिष्क में अधोमुख पुरुष के मणिपूर से जुड़ी हुई है। इसी कारण आचार्यप्रवर ने मस्तिष्क से गुरु की आज्ञा प्राप्त कर मणिपूर से जप प्रारम्भ करने का निर्देश किया है। इसका विशेष विवरण ग्रन्थ में शारीरिकरचना प्रकरण में, जो जप प्रकार दिया है, उसमें उपलब्ध है।

शरीरगत नाड़ियों के वर्णन के प्रसङ्ग में ८४ नाड़ियाँ प्रमुख हैं। इन चौरासी नाड़ियों में से ७२ नाड़ियों के नाम उपलब्ध हैं। उनके कार्य, उनकी उद्‌भव भूमि, उनके उपयोग आदि का जितना विस्तृत विवेचन इस ग्रन्थ में प्राप्त है उतना अन्यत्र कहीं भी नहीं है। इस ग्रन्थ में सात भागों में विभक्त मस्तिष्क के सम्बन्ध में जो वर्णन उपलब्ध है, उसे साधकजगत् और आयुर्विज्ञानियों के लिए प्रकाशस्तम्भ के समान दिशा निर्देशनकारी मानना होगा। साधना द्वारा इन विभिन्न नाड़ियों को प्रबुद्ध कर साधक कैसे कैसे अलौकिक कार्य सम्पादित कर सकता है तथा विभिन्न यौगिकमुद्राओं की साधनाद्वारा मनुष्य किस प्रकार दिव्य शक्तियों का अपने में आधान कर सकता है, यह सब इस ग्रन्थ में अनुस्यूत कर आचार्यश्री ने मानवजाति के कल्याण का पथ आलोकित किया है।

**साधना और नाड़ीविज्ञान—**

शारीरिक संरचना में यदि मनुष्य को नाड़ीज्ञान हो जाये तो निमिष मात्र में सम्पूर्ण क्रियाएं साध्य हो जाती हैं। भगवन्नाम जप, विभिन्न प्रकार के मन्त्रों के अनुष्ठान तथा विविध प्रकार की यौगिक नाड़ियों के सम्यक् ज्ञान से ही साध्य होता हैं। जिस क्रिया का साधन करना है, उससे सम्बन्धित नाड़ी पर दबाव डालकर उसे प्रबुद्ध करना यही उसका साधन है। सम्बन्धित स्थान की नाड़ी को प्रबुद्ध कर देने पर दुर्गम एवं दुरुह मार्ग भी सुगमता से साध्य बन सकता है। इस प्रकार मस्तिष्क आदि शरीर के विभिन्न अङ्गों में सूक्ष्मरूप से फैली हुई इन नाड़ियों के सम्यक् ज्ञान से न केवल दूरदृष्टि, दूरश्रवण,

परकाय-प्रवेश एवं मानस परिवर्तित करने की शक्तियों की प्राप्ति भी सम्भव है। रुग्ण अवस्था में सम्बन्धित अङ्गों की चिकित्सा भी सुगमता पूर्वक की जा सकती है। इस ग्रन्थ में सिद्धान्तों की ही चर्चा नहीं है अपितु स्थापित सिद्धान्तों की उपलब्धि का साधनपथ भी निर्दिष्ट है।

तन्त्रागमों में प्रतिपादित काली और सुन्दरी की नित्याओं का तथा काली व सुन्दरी का देहगत नाड़ीसमूह में अभिन्न और अविच्छिन्न सम्बन्ध है। यह सम्बन्ध क्यों है, तथा उपासनाक्षेत्र में अन्त में काली और सुन्दरी के अभेद में परिणत होने का क्या रहस्य है? यह विवेचन भी इस ग्रन्थ में उपलब्ध है।

शास्त्रों में वर्णित १० आम्नायों का साधनमार्ग प्राप्त होता है। छह आम्नाय सर्वतन्त्र-स्वतन्त्र हैं। चार आम्नाय दो-दो आम्नायों के योग से बनते हैं। यही १० आम्नाय शारीरिक रचना के अनुसार ऊर्ध्वमुख अधोमुख चक्र कहलाते हैं। हमारी शारीरिक संरचना में १६ आधार बताये गये हैं। प्रत्येक आम्नाय के मूलमन्त्र को १६ भागों में विभक्त करते हैं। उक्त १६ भागों में विभक्तमन्त्र का योगियों द्वारा निश्चित किए हुए १६ आधार स्थानों पर ध्यान एवं मन्त्रार्थविचार करने के साथ साथ मन्त्रचैतन्य के भी अभ्यास के साथ मन्त्र का मनन करने पर एक विशेष प्रकार का स्पन्दन उभरता है और चक्रों का नाद भी सुनाई देने लगता है। प्राणवायु का संघर्ष होने से सम्बन्धित आम्नाय का जो चक्र है वह उस मन्त्र के रूप का अनावर्त बन जाता है। उसी अनावर्त से निकले हुए वायु के संघर्ष से वह वायु मृणाल-तन्तु के समान ब्रह्मरन्ध्र से निकलकर ब्रह्म की ओर चलना प्रारम्भ करता है। वह धीरे-धीरे ब्रह्मरन्ध्र को खोलने लगता है, उस ब्रह्मरंध्र से एक प्रकार की श्वेत वाष्परश्मि का प्रादुर्भाव होता है। जिस प्रकार एक अग्निकण को सूखे तृणों में फूंक देने से अग्नि का समूह बन जाता है। इसके विपरीत यदि उस अग्निकण को उपेक्षा से छोड़ दिया जाये तो वह नष्ट हो जाता है। उसी प्रकार प्रत्येक जीव का उपर्युक्त तन्तु द्वारा ब्रह्मरंध्र के साथ सम्बन्ध है। उस तन्तु को जो सम्भाल सकते हैं, वे तन्तु द्वारा ब्रह्म के साथ एकता प्राप्त कर शिवस्वरूप बन सकते हैं। यदि उसकी उपेक्षा कर दें तो पशुता में ही पड़े रह जाते हैं।

ब्रह्मरंध्र से निकला हुआ श्वेतवाष्प ही ब्रह्मतन्तु है। यह तन्तु प्रत्येक जीव में बहुत सूक्ष्म रूप से विद्यमान है। यह आश्चर्य की बात नहीं है। अभ्यास की दृढ़ता से सुगमता पूर्वक यह दृष्टिगोचर होता है। इस तन्तु का

ज्ञान जिस वस्तुद्वारा प्राप्त कर लिया जाए, उसी का नाम तन्त्र है अर्थात् एक प्रकार की महान् युक्ति जिससे मनुष्य जीव से शिव बन जाता है। जिस प्रकार घडी में चाबी देने से घड़ी के अन्दर के सभी यन्त्र चलना प्रारम्भ कर देते हैं। चाबी के पूरा होने पर एक यन्त्र चलता है और उसके सहयोगी बहुत से यन्त्र चलते रहते हैं। उसके साथ उसके सहयोगी यन्त्रों का सम्बन्ध जुड़ जाता है तो विविध प्रकार के ज्ञान प्राप्त होते हैं। जो सुगुरु (ऐसा गुरु जो मानवशरीरस्थ नाडियों का विशेषज्ञ हो और दूसरे व्यक्ति की नाड़ियों को भी प्रबुद्ध कर सकने की क्षमता रखता हो।) वे उन्हीं चक्रों को सञ्चालित कर सुप्तनाड़ीविशेष से सम्बन्ध जोड़कर, उसे चैतन्य बनाकर विविध प्रकार के ज्ञान को हस्तामलकवत् कर देते हैं। इसी को "निमेषमात्रेण सुसाध्य एव" कहते हैं।

वैसे तो अभिधान की दृष्टि से इस ग्रन्थ का सारा सन्दर्भ यतियों के लिए है और उनके लिए यह आवश्यक आह्निक कर्त्तव्यों का इसमें स्थान-स्थान पर उल्लेख है, विशेषत: दण्डविषयक सन्दर्भ में। तथापि इसमें कई अन्य रहस्य भी यत्र तत्र स्पष्ट किये गये हैं जो मनुष्यमात्र के लिए अत्यन्त उपयोगी और अभ्युदयकारक भी हैं।

सामान्य जनजीवन के साधनोपयोगी विषय इस ग्रन्थ में विशेष महत्त्व-पूर्ण हैं। आगमानुसार शारीरिक रचना एवं विशेष नाड़ियों का ज्ञान, काली एवं सुन्दरी कल्पानुसार चक्रों की संख्या, देवता आदि का वर्णन साधनक्रमेण चक्रों को स्वरूप, धमनी[1] नाड़ियों का निरूपण, चक्रस्थ नाड़ियों के नाम, सुषुम्ना-मध्यस्थ नाड़ियों के नाम, दशविध जपक्रम एवं फल तथा चक्रों की स्थानव्यवस्था, बहिर्याग, अन्तर्याग-विधान, शाम्भवक्रम,[2] वीर्यसंरक्षण-प्रक्रिया, एवं औषधि उर्ध्वरेतस्वितासाधन, तद्विषयक विविधमुद्रा, साधकों के कर्त्तव्य, विशेषप्रकार से कुण्डलिनीजागरण विधि आदि विषयों का विशेष महत्त्व है।

कादि एवं हादि कूटों का विवरण यत्र तत्र सर्वत्र प्राप्त हो जाता है, पर सादि-कूट का विवरण इसी ग्रन्थ में प्राप्त होता है। इस प्रकार आचार्यश्री ने कादि-हादि एवं सादि तीनों कूटों का विवरण प्रस्तुत कर साधकसमुदाय की

---

१. अन्त्यक्रम—

२. प्रत्येक दण्ड वैसे तो सभी चक्रों से परिपूर्ण है किन्तु आम्नायानुसार इनका विशेष सम्बन्ध यहाँ दिखाया गया है।

ग्रन्थियों को उन्मूलित कर दिया है। प्रत्येक मन्त्र का ध्यान, मन्त्रोद्धार और आम्नाय का निर्णय भी दिया है, जो साधकों के हित में अत्यन्त उपयोगी है। इस प्रकार आचार्यश्री ने "साधन पथ" को राजमार्ग बनाते हुए साधकों का गन्तव्य और भी सुलभ कर दिया है।

## शरीरस्थदण्ड-परिचय

"यतिदण्डैश्वर्यविधान" के गहन एवं चिन्तन करने के पश्चात् यह ज्ञात होता है कि शास्त्रों में ५ प्रकार के दण्ड बताये गये हैं[1]। ये १. सुदर्शन दण्ड २. नारायण दण्ड ३. गोपाल दण्ड ४. वासुदेव दण्ड एवं ५. अनन्त दण्ड के नाम से प्रसिद्ध हैं। दण्ड का यह विधान शरीर रचना के अनुसार है। दण्ड और शरीर अर्थात् शरीरस्थ चक्रों के अनुसार साधन-मार्ग से सम्बन्धित है। इस प्रकार इन दण्डों का शरीरस्थ चक्रों से अभिन्न सम्बन्ध है। सुदर्शन स्वाधिष्ठान से, नारायण अधोमुख-मणिपूर से, गोपाल ऊर्ध्वमुख-मणिपूर से, वासुदेव अनाहत से एवं अनन्त अधोमुख-विशुद्ध चक्र से पूर्ण सम्बन्ध रखता है। वैसे तो अधः एवं ऊर्ध्व सहस्रार भी इनसे सम्बन्धित है, परन्तु इसका प्रमुख स्थान स्वाधिष्ठान ही है।

जिस प्रकार प्रत्येक चक्र से अधः ऊर्ध्व सहस्रार से सम्बन्ध रखने वाली एक नाड़ी चलती है और विभिन्न प्रकार के कार्य सम्पादन करती है, उसी प्रकार दण्ड भी कार्य करता है। यद्यपि वर्तमान ग्रन्थों में इस प्रकार का कोई उपदेश नहीं मिलता परन्तु चिरकाल की साधना के पश्चात् इसका बोध हो ही जाता है। दण्डप्रणाम करने में विभिन्न ग्रन्थियों को स्पर्श कर प्रणाम करने का विधान है। महाभारत आदि को देखने से पता चलता है कि उस समय भी विभिन्न उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए दिशाओं के ज्ञान से सम्बन्धित बातों का विशेष ध्यान रखा जाता था। पाण्डवों के वनवास जाते समय उनके साथ धौम्यऋषि नैर्ऋत्य दिशा की ओर कुशा किये हुए नैर्ऋत्याम्नाय के वैदिक

---

१. उपर्युक्त ५ दण्डों की अधिष्ठात्री देवियाँ, देवता तथा योग इस प्रकार हैं—

| दण्ड | अधि० | देवता | योग |
|---|---|---|---|
| १— सुदर्शन | — भुवनेश्वरी | — ब्रह्मा | — मन्त्रयोग |
| २— नारायण | — महालक्ष्मी | — नारायण | — मन्त्र-भक्ति-एकता |
| ३— वासुदेव | — कुब्जिका | — रुद्र | — कर्मयोग |
| ४— अनन्त | — गुह्यकाली | — ईश्वर | — ज्ञानयोग |
| ५— गोपाल | — दक्षिणकालिका | — विष्णु | — भक्तियोग |

मन्त्रों का उच्चारण करते हुए चल रहे थे। नैर्ऋत्याम्नाय के वैदिक मन्त्रों का उच्चारण करते हुए नैर्ऋत्यकोण में कुशा करके जाने की फलश्रुति यह हुई कि वन जाते समय उन्होंने जिस राज्यश्री को खो दिया था, लौट कर उसे पुन: प्राप्त किया।[१] इस प्रकार के अनेकों दृष्टान्त ग्रन्थविस्तार के भय से उद्घृत नहीं किये जा रहे हैं। दण्ड-प्रणाम के सन्दर्भ में यह स्पष्ट कर देना उचित होगा कि दण्ड-प्रणाम की विधि गुरुजनों से ही जानी जा सकती है।

मस्तिष्क की विकसित नाड़ियाँ दण्डग्रहण करने पर दण्ड से सम्बन्धित विभिन्न मन्त्रों के जप करने से विशेषरूप से विकसित हो जाती हैं। किन्तु यह आचार्य की कृपा पर निर्भर है। सुदर्शन-दण्ड के ग्रहण करने पर स्वाधिष्ठान के छह पत्र और दण्ड की छह ग्रन्थियों का ऐक्य हो जाता है। यह मन्त्रयोग को प्रकाश में लाने वाला है। साथ ही पूर्वाम्नाय को प्रतिष्ठित करता है। इसी प्रकार श्रीयन्त्र एवं दण्ड का "यतिदण्डैश्वर्यविधान" में ऐक्य बतलाया गया है। इससे यह ज्ञात होता है कि हमारे आचार्यों के मन्त्र-संकेत, यन्त्रसंकेत, तन्त्र-संकेत आदि सभी संकेत रहस्यगर्भित हैं। गुरु-गम्य होने के कारण इनका संकेत किस प्रकार है, यह कहना दुष्कर है। यह सभी यतिदण्डैश्वर्यविधानान्तर्गत विचारों के द्वारा स्पष्ट किया गया है।

'नारायण' नामक दण्ड अधोमुख-मणिपूर से सम्बन्धित है। अधोमुख मणिपूर पूर्वाम्नाय एवं दक्षिणाम्नाय मिलकर आग्नेयाम्नायात्मक अष्टदल पद्म (स्वाधिष्ठान के छह और मणिपूर के दस पत्र। दोनों को मिलाकर अर्द्ध भाग करने पर अष्टदल हुआ।) के अष्टदल ही दण्ड की अष्टग्रन्थियाँ हैं। पूर्ववत् यह दण्ड आम्नायात्मक एवं श्रीयन्त्रात्मक बनकर भक्तियोग प्रदान करता है। पूर्वाम्नाय का मन्त्रयोग एवं दक्षिणाम्नाय के भक्तियोग के ऐक्य एवं साक्षात्कार से साक्षात् नारायणस्वरूप "नारायण" नाम का दण्ड कहलाता है।

"गोपाल" नामक दण्ड ऊर्ध्व-मणिपूर से सम्बन्धित है। ऊर्ध्व मणिपूर के अधिष्ठातृदेवता भगवान् विष्णु हैं और मणिपूरचक्र की अधिष्ठात्री शक्ति दक्षिण-कालिका हैं। ये दोनों शक्तियाँ स्वयं मिलकर गोपाल कहलाती हैं,

---

१— कृत्वा तु नैर्ऋतान् दर्भान् धीरो धौम्य: पुरोहित:।
सामानि गायन् याम्यानि पुरतो याति भारत।। ८० अ० २२ श्लो०
(अनुद्यूत पर्व)

अर्थात् भगवान् कृष्ण का नाम ही गोपाल है। गोपालदण्ड की दस ग्रन्थियाँ ही मणिपूर के दस दल हैं। साथ ही ये अग्नि की दस कलायें भी हैं। इन सबका ऐक्य होकर गोपाल नाम पड़ा।

"**वासुदेव**" नामक दण्ड अनाहत से सम्बन्धित है। अनाहत के द्वादश दल हैं। वासुदेवदण्ड की द्वादश ग्रन्थियाँ इन्हीं की प्रतीक हैं। यहां पूर्ववत् श्रीयन्त्रात्मक आम्नायात्मक ऐकता का बड़े सुन्दर ढंग से इस ग्रन्थ में विवेचन किया गया है।

"**अनन्त**" नामक दण्ड अधोमुख विशुद्ध चक्र का ही स्वरूप है। अधोमुख विशुद्ध के चौदह दल हैं, जो कि अनन्तदण्ड की चौदह ग्रन्थियों से विभूषित हैं। पूर्ववत् आम्नायात्मक, श्रीयन्त्रात्मक ऐकता प्रतिपादित करता है।

"**श्रीयन्त्र**" का मानवशरीर में स्थित स्वरूप, ग्रन्थों में दो प्रकार से मिलता है। श्रीयन्त्र का एक बिन्दुस्थान स्वाधिष्ठान एवं दूसरे का सहस्रार में है। इसी अनुपात से श्रीयन्त्र का निर्माण हुआ है। ऐसा प्रतीत होता है कि दण्ड का निर्माण इसी आधार पर हुआ होगा, क्योंकि श्रीयन्त्र एवं दण्ड की ऐक्यता इस ग्रन्थ से विशेष प्रतीत होती है। वैसे तो इस ग्रन्थ में सहस्रार के बिन्दु से तीन श्रीयन्त्रों का निर्माण होता है[1] एवं स्वाधिष्ठान के बिन्दु से दो श्रीयन्त्रों का निर्माण होता है।[2] इनकी पूजापद्धति, कारिका, देवियों का ध्यान आदि सभी उपलब्ध हैं। इनके नाम हैं सृष्टिपूजा, स्थितिपूजा, लयपूजा एवं अनाख्यापूजा और भासापूजा। इनमें अनाख्या और भासापूजा यतियों के लिए विशेष महत्त्व रखती है। यह विशेषरूप से गुरुगम्य है। यह संकेत-विद्या है। उच्चतम साधना करने के बाद ही स्वानुभवद्वारा ज्ञान प्राप्त होता है।

यतिदण्डैश्वर्यविधान" में "यतिकर्त्तव्यानि" में लिखा है—

**"चक्राणां क्रमशो ध्यानं जपनं चिन्तनं तथा।**
**प्रणवस्य च मात्राणां, शक्तेश्च चिन्तनं खलु ॥ ३१६ ॥**
**कर्त्तव्यानि षडेतानि यतिभिर्नियतं मुदा।**
**सम्प्रोक्तक्रमनिर्वाहादैश्वर्यं प्राप्यते ध्रुवम् ॥ ३१७ ॥**

---

१— सृष्टि, अनाख्या और भासा तथा २— स्थिति और संहार।

**शौचं स्नानं जपो ध्यानं सुरार्चनं भिक्षाटनम् ।**
**कर्त्तव्यानि षडेतानि सर्वथा नृपदण्डवत् ।। ३१८ ।।**[1]

( नृप दण्डवत् अर्थात् गुर्वाज्ञया । ) ये विभूतिपाद के ३१६, ३१७ एवं ३१८ श्लोक द्रष्टव्य हैं ।

साधनपाद में—

**भिक्षाटनं जपः स्नानं ध्यानं शौचं सुरार्चनम् ।**
**कर्त्तव्यानि षडेतानि, सर्वथा नृपदण्डवत् ।। २३४ ।।**
**प्रणवश्च मात्राश्चैव शक्तयो ध्यान······· ।**
**कर्त्तव्यानि षडेतानि तारमात्रासु चिन्तनम् ।। २३५ ।।**[1]

उपर्युक्त श्लोक उल्लिखित हैं । महारजोवीर्य के योगलक्षण में दिया गया है कि साधकों को इस पर विशेष ध्यान देना चाहिए । यतियों का तो यह प्राण ही है ।

आचार्य पाद ने जो यति एवं साधकों के लिए कर्त्तव्य बतलाया है, यह शास्त्रों का ही अन्वेषण है और शास्त्र एवं आचार्य सम्मत भी है । यहां यही बड़ा सङ्केत है । गोस्वामीजी की उक्ति "आज्ञा सम न सु साहिब सेवा ।" इसी की पुष्टि करती है । "तारमात्रासु चिन्तनम्" अर्थात् प्रणव की मात्राएँ एवं प्रणव की मात्राओं की शक्तियाँ (१६ × १६ = २५६ शक्ति) अर्थात् २५६ क्रमशः ये शक्तियाँ हैं ।

"यतिकर्त्तव्यानि" में लिखे हुए श्लोक उन व्यक्तियों के लिए हैं जो सम्पूर्ण साधनाओं को पूर्ण कर चुके हैं और अपने अनुयायी साधकों को परिपुष्ट एवं उन्नतिशील बनाने के लिए मेधा एवं प्रज्ञा को विकसित करने के लिए बैठकर चिन्तन करते हैं । "रजोवीर्य योग लक्षणम्" में यही विषय पुनः उसी प्रकार उद्धृत है । यह प्रधानतः साधकों के लिए ही है । ये अतिगुह्यतम बातें हैं ।

---

१. स्नानं शौचं तथा भिक्षा नित्यमेकान्तसेवनम् ।
भिक्षोश्चत्वारि कर्माणि पञ्चमं नोपलभ्यते ।। ३ ।।

स्नानं मनोमलत्यागः शौचमिन्द्रियनिग्रहः ।
ब्रह्मामृतं पिबेद् भिक्षामेकान्तं द्वैतवर्जितम् ।। ४ ।।

आचार्यपाद के ग्रन्थों में शरीरों का वर्णन मिलता है। ये सङ्ख्या में नौ हैं— मस्तिष्क में तीन, कान और आँख में एक-एक, साथ ही हस्त एवं पाद में दो-दो। इस प्रकार नौ शरीर होते हैं। इन नौ स्थानों में सम्पूर्ण शरीर का वर्णन है। जो एकत्रितरूप में सम्पूर्णशरीर कहलाता है। आज का विज्ञान प्रकृति का अनुकरण कर रहा है परन्तु अभी तक पूर्ण सफलता प्राप्त नहीं कर सका है। प्रकृति ने जिस मानव घड़ी का निर्माण किया है वह जन्म के समय सञ्चालित होती है और अन्तिम समय में सदैव के लिए बन्द हो जाती है। प्रकृति की प्रेरणा हो जाने पर परिवर्तन भी सम्भव है। इसके लिए गुरुकृपा, ईश्वर-अनुग्रह, शास्त्रकृपा एवं स्वयंप्रयास (मनोयोग) कृपा प्राप्त हो जावे तो सभी कुछ अपनी इच्छानुसार कर सकने में साधक समर्थ हो सकता है। इन सब में अपनी और गुरु कृपा ही प्रधान है। सम्पूर्ण साधन इस "साधनपाद" में वर्णित है; साथ ही सङ्केत भी दिये हैं। यह विद्या है। इसमें वर्णित मन्त्र, ध्यान, विनियोगादि आगमशास्त्र में प्राप्त होते हैं। (इनका संग्रह अलग है) इसमें कई जगह एक ही विषय दो छन्दों में या एक ही श्लोक दो जगह प्राप्त होते हैं। मेरे विचार में दोनों एक नहीं है और न पुनरावृत्ति ही है। दूसरे शरीर और इस शरीर के अलग-अलग वर्णन हैं। जैसे चन्द्रमा की कला "अ" से "अः" तक है परन्तु "अ" कार के बिना दूसरे व्यञ्जनों का उच्चारण नहीं हो सकता। सूर्य की कला में "क" से "भ" तक है जो कि द्वादश हैं इनमें भी "अ" कार के बिना उच्चारण नहीं हो सकता। यदि शतपथब्राह्मण को विचारपूर्वक देखेंगे तो पता चलता है कि सूर्य को प्रकाश करने का ईंधन चन्द्रमा ही देता है इसी प्रकार "अ" कार "क" से "भ" को प्रकाशित करने के लिए शक्ति प्रदान करता है। इसीतरह यह विचार इस ग्रन्थ में दो या तीन बार आया है। विस्तारभय से इसका वर्णन नहीं दे रहा हूँ।

अन्त में अधिक न कहकर केवल इतना ही विनम्र निवेदन है कि भगवान् आद्यशङ्कर की यह दिव्यकृति जो अब तक अज्ञान के अंधेरे में छुपी हुई थी, अध्यात्मपथ के पथिकों का कल्याण करने के लिए प्रकाशित हो रही है। आचार्यश्री की आज तक की उपलब्ध कृतियों में विशिष्ट स्थान रखने वाली "प्रस्थानत्रयी" के भाष्यों के साथ-साथ "यतिदण्डैश्वर्यविधान" का भी अपना विशिष्ट स्थान होगा। साथ ही योग और तन्त्र सम्बन्धी वाङ्मय में एक महत्त्वपूर्ण उपलब्धि सिद्ध होगी।

अब अन्त में यह कहना है कि मैंने इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ (यतिदण्डैश्वर्य विधान) को नेपालयात्रा के प्रसङ्ग में जब देखा तो मुझे बड़ा आह्लाद हुआ। क्योंकि यह ग्रन्थ अपने विषय का सर्वाङ्गीण, समीचीन निरुपण तो प्रस्तुत करता ही है, साथ ही इससे पूर्व अप्रकाशित एवं अनुपलब्ध भी रहा है। सबसे विशेष बात यह है कि यह कृति जगद्गुरु भगवान् आद्यशङ्कराचार्य द्वारा रचित है। आद्यशङ्कराचार्य का नाम देखते ही मुझे तत्काल विचार आया कि क्यों न इस ग्रन्थ को किसी शङ्कराचार्य के पीठ से ही प्रकाशित कराया जावे ? इसी विचार से मैंने गोवर्धनपीठाधीश्वर अनन्तश्रीविभूषित जगद्-गुरु श्रीनिरञ्जनदेवतीर्थ जी महाराज को समर्पित कर निवेदन किया कि अब इस ग्रन्थ का सम्पादन, प्रकाशन, मुद्रण आदि का सर्वाधिकार गोवर्धनमठ, पुरी (उडीसा) का ही रहेगा। ॐ तत्सद् ब्रह्मार्पणमस्तु ॥

સમરીતિર્મહાતેજાઃ પરબ્રહ્મ સનાતનઃ।
જયતાજ્જ્ઞાનબોનાથો વેદવેદ્યો મહામતિઃ॥

# यतिदण्डैश्वर्यविधानस्य

## विषयानुक्रमणिका

### १. विभूति-पादः

## २. तत्त्व-पादः

## ३. साधना-पादः

## ४. सिद्धि-पादः

[illegible]
[illegible]
ankurnagpal108@gmail.com

मङ्गला
चिन्तनम्-१९४
शोधनं श्रीचक्र
पूजनम्-१९७
२००। पूर्वद्वा
उत्तरद्वारार्चन
स्वरूपम्, अङ्ग
म्नायषोढान्या
ऊर्ध्वाम्नायाल
२१४। प्रथ
वरणार्चनम्-
पञ्चमावरण
२३२। दक्षि
स्मरणम्-२३
पश्चिमाम्ना
प्रत्यक्षरं द्वा
दशमहाविद्य
चतुर्दशावरण
नम्-२४७।

१८१
१८२
१८३
१८३
१८४
१८५
१८५
१८६
१८६
१८६
१८६
१८७
१८७
१८७
१८७
१८८

# परिशिष्टे पूजापद्धतेर्विषयसूची

# अथ महाषोढान्यासस्य विषयसूची

સમરીનિર્ગહાતેઆ: પરફુલ્લ ભગવાન:।
જયતાઽજ્ઞાનકીનાચો વેદવેદ્યો મહામતિ:॥
ankurnagpal108@gmail.com

॥ ॐ नमस्त्रिपुरसुन्दर्यै ॥

## श्रीमदाद्य-शङ्कराचार्य-विरचितं

# यतिदण्डैश्वर्य-विधानम्

१. मङ्गलाचरणम् —

प्रणम्य परमात्मानं, सच्चिदानन्दमद्वयम् ।
यतिदण्डस्य माहात्म्यं, वच्मि संन्यासिनामहम् ॥ १ ॥[1]

२. दण्ड-महिमा —

सुरासुरमनुष्याणां, वज्रास्त्र - शस्त्र - शक्तिवत् ।
निगमागममन्त्राणां, विधानेन प्रतिष्ठितः ॥१७॥
नित्योपासनया सिद्धः, साक्षाद् देवायुधोपमः ।
शास्त्रोक्त-विधिना प्राप्तो, यतिदण्डो विशिष्यते ॥१८॥
विष्णुहस्ते यथा चक्रं, शूलं शिवकरे यथा ।
इन्द्रहस्ते यथा वज्रं, तथा दण्डो यतेः करे ॥१९॥

३. दण्डस्य प्रणवात्मकता —

प्रणवस्य प्रतिकृतिर्दण्डः संन्यासिनां मतः ।
प्रणवोऽस्ति यतः साक्षादद्वैत - ब्रह्मबोधकः ॥२०॥
शब्दब्रह्मात्मना सोऽयं, महानिर्वाणबोधकः ।
परमाद्वैतरूपेण, यस्माद् दण्डे प्रतिष्ठितः ॥२१॥

---

१. प्रथमश्लोकानन्तरं पञ्चदश श्लोका अपठिताः सन्त्यतः श्लोकसङ्ख्याऽग्रे सप्तदश दत्ताऽस्ति । इतोऽग्रेऽपि यत्र यत्र श्लोकानां विलोपो विद्यते तत्र तत्रैव-मेव सङ्ख्यायोगः कृतो विद्यत इति ज्ञेयम् ।

४. दण्डस्य प्रणव-मात्रा शिववक्त्राम्नाय-तत्त्वचक्रं दिशोपदिशापूर्वकं श्रीचक्रात्मकत्वञ्च —

ओङ्कारमात्रा एवात्र, सन्ति शम्भुमुखानि वै ।
शिवाननानि चाम्नाया, आम्नायास्तत्त्वरूपिणः ॥२२॥
तत्त्वान्येव हि चक्राणि, चक्राण्यथ दिशो मताः ।
दिश एवोपदिशो वै, भवन्त्येव न संशयः ॥२३॥
सर्वाण्येतानि संयुज्य, यान्ति श्रीचक्ररूपताम् ।
तस्माच्छ्रीचक्रात्मकत्वं, यतिदण्डस्य वर्णितम् ॥२४॥
तदेवं स्मरणाद् न्यासाद्, भावनात् पूजनात्तथा ।
यतिदण्डो भवेत् साक्षाच्छ्रीयन्त्रात्मक उत्तमः ॥२५॥
चक्रराजप्रतीकोऽयं, दण्डो भवति नान्यथा ।
एतद् बुद्ध्वैव सन्धार्यो, भावना चात्र सिद्धिदा ॥२६॥

५. यतिदण्डे प्रणवादिचक्रान्तानां सर्वेषामैक्यम् —

यतिदण्डे च प्रणवे, मात्रासु प्रणवस्य च ।
शिववक्त्रेषु चाम्नायेष्वथ तत्त्वेषु दिक्षु वै ॥२७॥
विदिशासु तथा श्रीमच्चक्रराजेऽपि सर्वथा ।
न कश्चिद् विद्यते भेदो, भेदकृन्निरयं व्रजेत् ॥२८॥
तारे दण्डे च पिण्डे च, ब्रह्माण्डे यन्त्रराजके ।
न कञ्चिद् भावयेद् भेदं, यतिस्तत्त्वार्थचिन्तकः ॥२९॥
दण्डे पिण्डे च ब्रह्माण्डे, श्रीचक्रे च सरूपताम् ।
ध्यात्वा शुभ–फलावाप्तिर्नाल्पस्य तपसः फलम् ॥३०॥
आम्नायोपाम्नाययुता, सृष्ट्यादिक्रमकल्पना ।
यतिदण्डे विधातव्या, प्रणवादिवदेव हि ॥३१॥
मूलाधारादि - चक्राणां, यथा पिण्डे विभावना ।
कार्या तथैव दण्डेऽपि, षट्चक्राणां विभावना ॥३२॥

श्रीचक्रस्य यथा देहे, क्रियते परिकल्पना।
तथैव कार्या दण्डेऽपि, सर्वदा परिकल्पना ॥३३॥

६. यतिदण्ड-स्वरूपम् —

दृढवंशभवः शुष्कश्चारु - पर्व - विभूषितः।
पवित्रभूमिसम्प्राप्तो, दण्डः संन्यासिनां भवेत् ॥३४॥

७. स्थूलादि-मानम् —

स्यादङ्गुष्ठस्थ - पर्वाढ्या, यतिदण्डस्य स्थूलता।
तथा कनिष्ठान्त्यकृशा, शिखा तस्य प्रकीर्तिता ॥३५॥

८. आकार-विमर्शः —

पादाङ्गुष्ठाच्छिखान्तः स्याद्, गृहीतुर्दण्ड उत्तमः।
तत एव च दण्डः स्याद्, भालं यावच्च मध्यमः ॥३६॥
पादाङ्गुष्ठान्नासिकान्तो, यतिदण्डोऽधमः स्मृतः।
आकृतेरेष नियमः, स्वीकार्यो ह्यथवा पुनः ॥३७॥
हस्तौ प्रसारितौ कृत्वा, मध्यमाङ्गुलियुग्मयोः।
स्पर्शं यावत् प्रलम्बस्तु, यतिदण्डः शुभो भवेत् ॥३८॥
मध्यमोऽनामिकास्पर्शः, कनिष्ठास्पृक् तथाऽधमः।
एवं विचार्य क्रियते, दण्डोऽयं यतिभिः सदा ॥३९॥

९. यतिदण्डस्य प्रकारास्तेषां नामानि च —

पञ्च प्रकारा दण्डस्य, पूर्वाचार्यैः प्रदर्शिताः।
ग्रन्थीनां संख्यया भेदा, भवन्त्येते यथाक्रमम् ॥४०॥
षड्भिः "सुदर्शन" स्तत्राऽष्टभि "र्नारायणो" भवेत्।
"गोपालो" दशकैः प्रोक्तो, "वासुदेवो"ऽथ मास[१२]युक् ॥४१॥
मनु[१४]ग्रन्थिमयो"ऽनन्त"स्तत ऊर्ध्वं न धारयेत्।
पञ्च प्रकारा एवैते, यतिदण्डस्य निश्चिताः ॥४२॥

१०. यतिदण्डस्य त्रयो भागाः —

**सर्वेषां यतिदण्डानां, त्रयो भागा भवन्त्यथ ।**
**ग्रन्थीनां क्रमतस्तेषां, निर्णयो भवति ध्रुवम् ॥४३॥**
**अधो - मध्योत्तरा भागाः, क्रमशः परिकीर्तिताः ।**
**स्थूलो भवेदधोभागो, मध्यो मध्यम उच्यते ॥४४॥**
**उत्तरस्तु कृशस्तस्मादिति संवीक्ष्य गृह्यते ।**
**नातिस्थूलो नातिकृशो, यतिदण्डो विधीयते ॥४५॥**

११. यतिदण्डे मुद्राद्वयम् —

**ब्रह्ममुद्रा पशुमुद्रा, नाम्ना मुद्राद्वयं स्मृतम् ।**
**मुद्रां विना यतो दण्डः, केवलं काष्ठमेव सः ॥४६॥**

१२. यतिदण्डे ब्रह्मसूत्र-विचारः —

**किञ्चात्र ब्रह्मसूत्राणां, चतुरुत्तर-विंशतेः ।**
**दण्डसूत्रं भवेदेकमिति संन्यासिनां मतम् ॥४७॥**
**अष्टादश - द्वाविंशति - सूत्राणामपि भेदतः ।**
**दण्डसूत्राणि जायन्ते, तीर्थ - वाणी[1] - विभागतः ॥४८॥**

१३. ब्रह्मसूत्रमानम् —

**त्रिवृत्क्रम - विधानेन, तन्तूनामनुवर्तनात् ।**
**षण्णवत्यङ्गुलमितं, ब्रह्मसूत्रमिति स्मृतम् ॥४९॥**
**षडुत्तरैषा नवतिश्चतुर्विंशति – संख्यया ।**
**गुणिता चेद् भवेत् सङ्ख्या, चतुःखाग्निद्विसम्मिता ॥५०॥**
**तिथिर्वारश्च नक्षत्रं, तत्त्वं वेदा गुणत्रयम् ।**
**कालत्रयं हि मासाश्च, ब्रह्मसूत्रे हि षण्णवे ॥५१॥**

---

१. तीर्थाश्रम–(इति पाठभेदः)

